



# अन्त्योदय तथा पतितोद्धार के सफल सूत्रधार संत श्री जैन दिवाकर जी

आज से ५० वर्ष पूर्व घनघोर सामन्ती युग में भी अन्त्यज, पतित और शूद्र माने जाने वाले वर्ग के कल्याण और उत्थान के प्रयत्नों की एक रोचक दास्तान

✡ श्री रवीन्द्रसिंह सोलंकी (कोटा)

—महामनीषी श्री जैन दिवाकरजी महाराज ने श्रमण संस्कृति के एक जीवन्त प्रतिनिधि के रूप में सम्पूर्ण भारतीय जन-जीवन को प्रभावित किया।

—जैनों के सामाजिक जीवन में जो कटाव, जो क्षरण, जो नुकसान और जो टूट-फूट हो गई थीं तथा जो शिथिलता आ गयी थी, उनको मुनिश्री चौथमलजी महाराज ने विभिन्न कठिनाइयों का सामना करते हुए उनकी मरम्मत की।

—भगवान महावीर ने जाति और कुल के आधार पर किसी को छोटा-बड़ा नहीं माना, उनकी कसौटी तो थी 'कर्म'। इसी प्रकार मुनिश्री चौथमलजी महाराज ने भी आदमी को पहले आदमी माना, फिर चाहे वह किसी भी कौम का क्यों न हो।

—पतितों, शोषितों, दीन-दुखियों, पीड़ितों और तरह-तरह के कष्टों से संत्रस्त जन-सामान्य की पीड़ा पूरित अश्रु विगलित आंखों के आंसू पोंछने को सन्नद्ध अहर्निश सेवारत सन्त थे।

उपरोक्त कितने ही कथन जिस किसी आदर्श जैन सन्त के लिए लिखे जा सकते हैं उनमें जैन दिवाकर सन्त श्री चौथमलजी महाराज का महत्त्वपूर्ण स्थान है। उन्होंने अपने व्यक्तित्व से कई शोषित, पीड़ितों के मन-मन्दिर में चरित्र, धर्म का दीपक प्रज्वलित किया।

कलियुग में कई प्रकार की शक्तियां हैं, अणुबम से लेकर चांद पर पहुंचने वाली शक्तियां भी हैं, किन्तु ये सभी स्थायी व मानव को सन्तोष प्रदान करने वाली नहीं हो सकतीं। अतः प्राचीन समय से ही हमारे मनीषियों ने 'संघ शक्ति' को सर्वोच्च शक्ति माना और इसी क्रम में मुनिश्री चौथमलजी महाराज ने पांच सम्प्रदायों के प्रमुख मतों को एक लड़ी में पिरो दिया तथा उनका विलीनीकरण कर दिया।

भगवान महावीर ने मनुष्य को आलस्य, अन्धविश्वास तथा कदाचार की कारा से मुक्त करने के लिए दीर्घकालीन अकथनीय प्रयत्न किये। मुनिश्री चौथमलजी महाराज भी उन्हीं के पदचिन्हों पर चलने वाले सच्चे अनुयायी थे, जिन्होंने जीवन-क्रान्ति का नाद एक बार पुनः गुंजाया और समाज तथा धर्मसंस्थाओं तथा राजतन्त्र में आयी शिथिलताओं, दुर्बलताओं, विकृतियों और विषमताओं



को मिटाने मे अथक प्रयत्न किया। तथा उसके आधार भारतीय सस्कृति के आधार स्तम्भ त्याग, वैराग्य समता और अहिंसा को वनाये रखने की अपील की।

#### कार्यक्षेत्र

राजनैतिक धरातल पर आज जिस 'अन्त्योदय' की वात कही जा रही है, वह अन्त्योदय की प्रक्रिया उन्होंने मानस-परिवर्तन के साथ अपने युग मे ही प्रारम्भ कर दी थी। भील, आदिवासी, हरिजन, चमार, मोची, कलाल, खटीक, वेश्यायें आदि उनके उपदेशो से स्वय ही धर्म की शरण मे आये और सात्विक जीवन जीने लगे। वर्तमान मे जो वाते शासन द्वारा पतितो के लिए कही जाती हैं वह उन तक नहीं पहुँच पाती। इसका एकमात्र कारण सरकारी मशीनरी मे आई शिथिलता है, जिसमे प्रत्येक मनुष्य दूसरे मनुष्य के कन्धो पर पाँव रखकर आगे बढना चाहता है। और इसी प्रक्रिया मे पतितों के उद्धार की वातें उन तक नही पहुँच पाती, किन्तु मुनिश्री चौथमलजी महाराज का प्रत्यक्ष सम्पर्क रहता था, अत. जो भी कोई व्यक्ति उनके सम्पर्क मे आया उसकी सोती हुई चेतना धार्मिक कृत्यो मे लग गयी। यदि आज वे हमारे मध्य होते तो हमारे समाज का नक्शा ही कुछ और होता, पीडित, दलित मानवता आज मुस्कराती नजर आती।

धर्म श्रवण की सवसे अधिक आवश्यकता पतितो को होती है, क्योकि वे इसी आस्था के सहारे अपने जीवन को अच्छी प्रकार जी सकते हैं। यह वात मुनिश्री चौथमलजी महाराज भली-भाँति जानते थे, अत. उन्होने पतितो के मानस मे धर्म को उतारने के लिए आज से ६५ वर्ष पूर्व ही यह शुभ कार्य आरम्भ कर दिया था। गांधीजी ने हरिजनो के उद्धार का वीडा उठाया था जिसे आज राजनीति के रग मे रगकर 'अन्त्योदय' रूप दिया जा रहा है।

#### कुछ उदाहरण

वि०स० १९६६ उदयपुर से जैन दिवाकरजी महाराज प० नन्दलालजी महाराज के साथ विहार करके 'नाई' पधारे। वहाँ तीन-चार हजार भील एकत्र हो गये। मुनिश्री चौथमलजी महाराज ने अपना ओजस्वी भाषण दिया। आपकी वाक्‌शक्ति का अचूक प्रभाव पडा। भीलो के हृदय मे हिंसा के प्रति अरुचि उत्पन्न हुई। उन्होने कहा—महाराजश्री, हम लोग हिंसा त्याग की प्रतिज्ञा लेने को तत्पर हैं किन्तु हमारी विनय है कि यहाँ के महाजन भी न्यूनाधिक तोलने की प्रवृत्ति त्यागें।

महाराजश्री ने महाजनो को समझाया-वुझाया। भील तथा महाजनो ने सयुक्त रूप से शपथ ली—किसी भी नर-नारी को कष्ट नही पहुँचायेंगे, वन मे अग्नि नही जलायेंगे। पशुओ की हिंसा नही करेंगे।

वि०स० १९७० मे जव पुन. भीलवाडा पधारे तो ३५ खटीको ने अपना पैतृक-धन्धा त्याग कर अहिंसा की शरण ली। सवाई माधोपुर मे भी ३० खटीको ने अपना धन्धा छोडा और वे मेहनत-मजदूरी, कृषिकार्य आदि के द्वारा जीवनयापन करने लगे। इसके परिणामस्वरूप उन्होने कहा—"जव हम लोग हिंसा करते थे तो हमारा पेट भी मुश्किल से भरता था, सदैव अभावो से घिरे रहते थे। किन्तु जव से हिंसा छोडी है तव से हम सुखी हैं। गुरुदेव की कृपा से हमारा जीवन भी सुधर गया है। अव हमारे जीवन मे सुख-शाति है।"





मुनिश्री चौथमलजी महाराज के पतितोद्धारक रूप का वर्णन कहाँ तक किया जाय, यह तो उसकी झांकी मात्र है। उनका तो सम्पूर्ण जीवन ही दलितो के उत्थान मे बीता था। भारतीय सस्कृति मे सत का एक विशेपण है—'पतित पावन' और यह विशेपण जैन दिवाकरजी महाराज के लिए सर्वथा उपयुक्त है जो उनके जीवन प्रसगो से सर्वथा साकार हो रहा है।

**आज की महती आवश्यकता**

आज हम जिस भी दिशा मे दृष्टिपात करते है, उसी तरफ भ्रष्टाचार, चोरी और आत्म-पतन का वोलवाला है। हम जव भी कहीं किसी महापुरुष की जन्मतिथि या पुण्यतिथि मनाते हैं तो उस महापुरुष के जीवन की सूक्ष्म जांच-पड़ताल नही करते। इसके लिए हमे वक्त निकालना चाहिए। मुनिश्री चौथमलजी महाराज ने विभिन्न कठिनाइयो को सहते हुए समाज को इस प्रकार का दिशावोध कराया जिसमे समाज मे आशा की एक नई किरण प्रस्फुटित हुई।

आज स्थिति क्या है, हम देखें तो लगेगा—विद्यार्थी कहते हैं—'प्राध्यापक अपना दायित्व ठीक से नहीं निभाते।' प्राध्यापक कहते हैं—'सरकार हमारी मांगो का यथोचित समाधान नहीं करती। सरकार कहती है—व्यापारीगण टेक्स चोरी करते हैं, मिलावट करते हैं अत. सख्त कानून की आवश्यकता है।' अर्थात् चारो ओर असन्तोप की भयानक लपटें उठ रही हैं। और इसी के साथ प्रत्येक व्यक्ति अपने-अपने अधिकारो की वात करता है तथा वह अपने कर्तव्य को भूल जाता है।

ऐसे समय पर उस व्यक्ति पर टिप्पणी करने की आवश्यकता होगी जो अपने को 'जैन' समझता है। क्या ऐसे लोग एक प्रतिशत भी सच्चे दिल से चौथमलजी महाराज के आदर्शों को व्यवहार मे लाते हैं। यह विचारणीय है अन्यथा इस प्रकार की पुस्तको के प्रकाशन व जन्म तिथियां मनाने का कोई लाभ नहीं होगा।

आज आवश्यकता इस वात की है कि उनके अनुरूप वना जाय, अर्थात् उनके व्यवहार, उनके वताए रास्ते का अनुकरण किया जाय, तभी उनके प्रति किए गए किसी भी कार्य के उद्देश्य की प्राप्ति हो सकेगी।

**कार्य अमर रहेगा**

यदि आज मुनिश्री चौथमलजी महाराज के कार्यों का ऐतिहासिक मूल्याकन किया जाय, तो कोई भी यह आसानी से कह सकेगा कि आपके प्रयत्न इतिहास में स्वर्णाक्षरो से लिखे जाने चाहिए। स्वय को तकलीफो मे डालकर अन्त्योदयी व पतितो के कल्याण के लिए आपने जो कष्ट उठाये तथा उसका जो सुपरिणाम सामने आया वह इतिहास मे अमर रहेगा।

**पूरा पता—**

रवीन्द्रसिह सोलकी
मोहन सदन, लाडपुरा
कोटा-३२४००६





# ✯ ✯ साहित्य में सत्यं शिवं सुन्दरं के संस्कर्ता श्री जैन दिवाकरजी महाराज ✯ ✯ ✯

✯ श्री महेन्द्र मुनि 'कमल' (प्रसिद्ध कवि, वक्ता और गायक)

युग संत श्रद्धेय श्री जैन दिवाकरजी महाराज की प्रसिद्धि, प्रसिद्धवक्ता के रूप मे है और प्राय. यह समझा जाता है कि वे सम्यग् दर्शन-ज्ञान-चारित्र साधक थे, श्रमण थे, संत थे, धर्मोपदेशक थे। विशेष कर इसी पक्ष पर भार देकर उनके व्यक्तित्व और कृतित्व का मूल्याकन भी किया जाता है। लेकिन उन विश्व पुरुष ने साहित्यिक दृष्टि से क्या किया और क्या नहीं और इस क्षेत्र मे उनकी क्या देन है? इसकी ओर किसी का ध्यान भी नही गया हो और यदि ध्यान भी गया हो, तो अभी तक कोई व्यवस्थित एव वस्तुपरक अध्ययन नही हो पाया है।

प्रस्तुत निवन्ध में उनके साहित्यिक पक्ष पर प्रकाश डालने का प्रयास किया जा रहा है। यह प्रयास विहगावलोकन मात्र है। यदि इससे किन्हीं ने प्रेरणा ली, तो संभव है, कि कोई न कोई उनके समक्ष साहित्य का तलस्पर्शी अध्ययन करके समग्र विशेषताओ का दिग्दर्शन करायेगा और ऐसा संभव हो सका तो यह विशेष प्रसन्नता की वात होगी।

### जैन दिवाकर साहित्य का भाषा-पक्ष

भाव, भाषा, शैली और 'अभिधेय-उद्देश्य यह चारो साहित्य के अंग हैं। भाव साहित्य की आत्मा है, भाषा और शैली उसका शरीर और अभिधेय-उद्देश्य उसकी कसौटी है। इस कसौटी के द्वारा साहित्यकार का मूल्याकन किया जाता है कि उसने जिस उद्देश्य के लिये प्रयत्न किया है, उसकी अभिव्यजना यथातथ्य रूपेण अवतरित हुई या नही। भाव और अभिधेय अमूर्त है, और भाषा मूर्त तथा भाव व उद्देश्य विना भाषा-शैली के ज्ञात नही होते हैं। उन्हें भाषा का आधार आवश्यक है। अतएव श्री जैन दिवाकरजी महाराज के साहित्य की विशेषताओ को बतलाने के पूर्व उसके भाषायी-पक्ष पर दृष्टिपात करते हैं।

साहित्य की भाषा-परम्परा पर दृष्टिपात करने से यह सहज ही ज्ञात हो जाता है कि भारतीय साहित्य की आदिकालीन भाषायें प्राकृत, पाली, अर्धमागधी आदि उस युग की लोक-भाषायें थीं। मध्य काल मे उन प्राकृत ग्रन्थो पर टीकायें आदि लिखने और नव साहित्य के आलेखन के लिये संस्कृत भाषा को अगीकार किया गया। इसके बाद अपभ्रंश की परंपरा चली और अपभ्रंश के बाद के युग मे देशी भाषाओ मे साहित्य की रचना होने लगी। वर्तमान मे विशेष तथा हिन्दी और गुजराती, मराठी, तमिल, तेलुगू, कन्नड आदि प्रातीय भाषाओ मे साहित्य का निर्माण हो रहा है।

इस भाषा परिवर्तन के कारण थे। जीवन की अस्त-व्यस्तता एव आवागमन के साधनो की कमी के कारण संपर्क टूटता रहा। जिससे अपने समय से पूर्व की भाषायें विद्वद् भोग्य तो अवश्य रही, लेकिन सामान्यजन उसके भावाववोध से वंचित रहने लगा। वह सुनने के साथ ही भक्ति विभोर एव श्रद्धाभिभूत हो जाता था। लेकिन अर्थाववोध न होने से कोरा रह जाता था। उस पर कोई विशेष प्रभाव नहीं पडता था। यही कारण है कि प्रत्येक युग मे अन्य भाषाओ मे निष्णात और पंडित होने पर भी साहित्यकारो ने भाषा के प्रति विना किसी प्रकार के पूर्वाग्रह के समकालीन प्रचलित भाषा मे हितमित-सत्य-पथ्य को उपस्थित किया है।





इस भाषायी धरातल पर अब हम श्री जैन दिवाकरजी महाराज को देखें। वे हिन्दी, गुजराती, सस्कृत, प्राकृत, अर्धमागधी आदि प्राचीन साहित्यिक भाषाओ के जानकार तो थे ही और उनका जैन साधु होने के कारण पद-विहारी होने से मालवी, मेवाडी, मारवाडी, भीली आदि लोक वोलियो एव भाषाओ पर भी अच्छा अधिकार था। यही कारण है, कि उनके प्रवचन जितने विद्वद-गम्य होते थे, उतने ही लोकगम्य भी थे। उनके प्रवचनो मे प्राचीन भाषाओ का पाण्डित्य, वर्तमान भाषाओ की जीवन्तता और लोक-वोलियो की मधुरता पग-पग पर थिरकती मिलती थी। प्रत्येक श्रोता यही अनुभव करता था कि यह तो हमारी भाषा मे कह रहे हैं और हमारे विचारो को साकार वना रहे हैं।

जो वात श्री जैन दिवाकरजी महाराज के प्रवचनो के लिये लागू होती है, वही उनके साहित्य के लिये भी चरितार्थ है। यह कभी सभव नही कि किसी साहित्य मनीषी का कथन अलग हो, और लेखन अलग हो। 'जैसा कथन-वैसा लेखन' यह उक्ति सपूर्ण साहित्य मे प्रतिविवित होती है। उन्होंने विद्वत्ता प्रदर्शित करने के लिये साहित्य नही लिखा, उन्होंने यश कामना के लिये साहित्य नही लिखा और न अपना स्मारक वनाने या जनता की जिह्वा पर अपने नाम का उल्लेख कराने तथा चढाये रखने के लिये साहित्य लिखा। किन्तु उनका लक्ष्य था, मानव को उसके जीवन-कर्तव्य का वोध कराना, सस्कृति का परिचय देना नीति और अध्यात्म को जनता की वोली मे जनता मे वितरित करना।

यही कारण है कि पूज्य जैन दिवाकरजी महाराज ने जन-भाषाओ को अपने साहित्य की भाषा वनाया। उन्होंने अपने साहित्य के लिए उन्ही भाषाओ को आधार वनाया, जिनको कि जनता सरलता से समझती थी। इसीलिये उनके साहित्य मे हिन्दी के अतिरिक्त मालवी, मेवाडी, मारवाडी के प्रचलित शब्दो की अपूर्व छटा देखने को मिलती है। ये शब्द इस रीति से यथास्थान प्रयुक्त किये हैं कि जिससे वह साहित्य शब्दो का गुलदस्ता वन गया है। मालव का सामान्यजन पढ़े, तो वह भी उतना ही रस-विभोर होगा, जितना मेवाडी या मारवाडी। महिलायें पढें तो वे भी विना कुछ समझाये समझ लेंगी कि इस ग्रन्थ मे क्या कहा जा रहा है?

यह कार्य किसी एक भाषाविद के द्वारा नही किया जा सकता है कि उसका साहित्य जन-प्रसिद्ध हो। उसका अच्छे से अच्छा साहित्य तभी इतर जन समझ सकेंगे, जब या तो उस भाषा मे अनुदित किया गया हो या कोई समझाये। लेकिन ऐसा होने पर भी सफल साहित्य और उसके कर्ता के लिए प्रसिद्धि नहीं मिलती है और मिलती भी है तो एक सीमित दायरे मे ही। लेकिन जो जन्मजात साहित्यिक प्रतिभा के धनी होते हैं, वे भाषा की कारा मे भावो को नही वांधते। वे आम आदमी तक स्वय पहुँचते हैं और जिस भाषा-वोली में वह समझता है, उसी मे समझाते हैं। श्री जैन दिवाकरजी महाराज ऐसे ही साहित्यकार थे।

**जैन दिवाकर साहित्य का शैली-पक्ष**

भाषा के साथ शैली का सम्बन्ध जुड़ा हुआ है और शैली भी लोक-मानस की अभिरुचि के अनुसार निर्मित होती है। प्राचीन काल से गद्य और पद्य ये दोनो शैलियाँ साहित्य के क्षेत्र मे प्रचलित रही है। अधिकाश प्राचीन भारतीय साहित्य पद्य शैली मे लिखा गया है और उसके वाद भी अपभ्रंश और देशी भाषाओ के जमाने मे भी पद्य की प्रधानता रही है। प्राचीन हिन्दी का आदि साहित्य भी पद्य शैली मे लिखा हुआ मिलता है। लोक-भाषाओ के प्रारम्भिक युग में भी पद्य



शैली का प्रमुख स्थान रहा है और उसके वाद भी काफी समय तक जनता का लगाव पद्य शैली से रहा तथा वर्तमान मे गद्य शैली का प्राधान्य है। लेकिन पद्य शैली आज भी जन-प्रिय है। उदाहरण के तौर पर यदि कही कवि-सम्मेलन हो, तो वहाँ ऐसे श्रोताओ की सख्या अधिक मिलेगी, जो साधारण भाषा के जानकार होने पर भी कवि के भावो को हृदयगम करके झूमने लगते हैं। इसी प्रकार यदि कहीं भजन-गीत होते हैं, तो लोगो के झुण्ड के झुण्ड शान्ति से सुनने के लिए बैठे रहेगे। लेकिन इसके विपरीत यदि किसी समूह के बीच भाषण हो रहा हो और श्रोताओ को रुचिकर न हो अथवा स्पष्टता न हो तो हल्ला मच जायेगा और वक्ता को या तो बैठना पडेगा या सुनने वालो का समूह ही अपना-अपना रास्ता पकड लेगा।

पूज्य श्री जैन दिवाकरजी महाराज ने अपने साहित्य का निर्माण गद्य और पद्य, दोनो शैलियो मे किया है। लेकिन लोक-रुचि को सर्वोपरि मानकर पद्य शैली को ही मुख्यता दी है। यह पद्य साहित्य दो रूपो में उपलब्ध हैं—(१) पुराण-पुरुषो के चरित्र-कथानक एव (२) फुटकर गीत संग्रह। गद्य शैली मे भी कुछ ग्रन्थो की रचना की है। इसके अतिरिक्त आगमगत सिद्धान्तो का संकलन भी एक विशिष्ट ग्रन्थ मे किया है। इन सब ग्रन्थो के नाम और उनका सक्षिप्त परिचय यथास्थान आगे दिया जा रहा है।

पद्य शैली मे रचित साहित्य मे भी श्री जैन दिवाकरजी महाराज ने पद्य की किसी एक विशेष विधा को नही अपनाया है, अपितु वर्ण्य विषय को समग्र रूप से प्रस्तुत करने के लिए प्रसगानुसार दोहा, चौपाई आदि-आदि छन्दो एव लोक धुनो का उपयोग किया है। जिस विधा से जो भाव स्पष्ट हो सकता है और जन-साधारण जिस धुन मे समझ सकता है। उसका प्रयोग उन्होंने नि सकोचरूपेण किया है। जिससे उसमे कर्णप्रियता के अतिरिक्त गेयता एव रसानुभूति का आनन्द भी पाठक को मिलता है।

श्रद्धेय श्री जैन दिवाकरजी महाराज श्रमण सन्त धर्मोपदेशक थे। अत उनके साहित्य मे विषय लोलुपता आदि को बढाने वाले शृ गार आदि साहित्यिक रसो की अपेक्षा नही की जा सकती है। इसमे तो वैराग्यरस, शान्तरस जैसे हृदयस्पर्शी रसो के झरने फूट पडे हैं।

### जैन दिवाकरजी द्वारा रचित साहित्य

श्री जैन दिवाकरजी महाराज ने समय-समय पर जैन सिद्धान्तो की शिक्षाओ को स्पष्ट करने के लिए जितने फुटकर गीत लिखे, सम्भवत उतनी सख्या मे अन्य किसी जैन सन्त ने नही लिखे होंगे। इसे माँ सरस्वती का वरदान माना जायेगा कि जब और जहाँ कही भी वे किसी धुन को सुनते और समझते कि इस धुन के माध्यम से किसी हित शिक्षा को जनता के लिए देना लाभप्रद रहेगा, तो किसी न किसी उपदेशी हित शिक्षा को उस धुन मे श्रोताओ के सामने उपस्थित कर देते थे। ऐसे गीत आज भी सुनने को मिलते है, जो लिपिवद्ध सभवत' नही हुए हो, पर सुदूरवर्ती गांवो मे बसे जैन परिवारो अथवा उनके उपदेशो से अनुप्राणित सस्कार सम्पन्न व्यक्तियो और परिवारों मे गाये जाते हैं।

उक्त प्रकार के फुटकर गीतो-पद्यो को छोडकर गद्य-पद्य मे रचित ग्रन्थो के नाम निम्नलिखित हैं—

१ जैन सुख चैन वहार (पाँच भाग)	२ सीता वनवास

३ स्त्री शिक्षा भजन संग्रह	४ सशय शोधन





५. राम मुद्रिका
६ आदर्श रामायण
७ जम्बू चरित्र
८ हरिश्चन्द्र चरित्र
९ चपक चरित्र
१० धर्मबुद्धि चरित्र
११. श्रीपाल चरित्र
१२ सती अजना और वीर हनुमान
१३ भगवान महावीर का दिव्य सन्देश
१४. पार्श्वनाथ चरित्र
१५ प्रदेशी राजा चरित्र
१६ अष्टादश पाप-निषेध
१७ अर्हद्दास चरित्र
१८ महावल मलया चरित्र
१९ सुपार्श्व चरित्र
२० धन्ना चरित्र
२१. चतुर्थ रत्नमाला
२२ त्रिलोक सुन्दरी चरित्र
२३ कृष्ण चरित्र
२४ दामनखा चरित्र
२५ वैराग्य जैन स्तवनावली
२६ लघु जैन सुवोध गुटका
२७ हरिवल चरित्र
२८ भगवान नेमिनाथ चरित्र
२९ जैन गजल वहार (पाँच भाग)
३० लावनी सग्रह (दो भाग)
३१ मनोहर पुष्प
३२ मुक्ति पथ ( " " )
३३ ज्ञान गीत सग्रह
३४ जैन सुवोध गुटका
३५. भगवान महावीर का आदर्श-जीवन

इनके अतिरिक्त आपके प्रवचनो के सकलन 'दिवाकर दिव्य ज्योति' के नाम से २० भागो मे प्रकाशित हुए हैं। 'निर्ग्रन्थ प्रवचन' अनेक आगमिक सिद्धान्तो, सूक्तियो का सग्रह ग्रन्थ है, जो विद्वानो और जन-साधारण को प्रेरणादायक है। उक्त विपुल साहित्य मे चरित्र ग्रन्थो की प्रधानता है, फिर भी हम सुविधा के लिए उसे निम्नलिखित वर्गों मे विभाजित कर सकते है—

१ **जीवन प्रेरणा साहित्य**—सूक्तियो के सकलन उपदेशप्रद एव भक्ति सम्वन्धी कृतियो को इस वर्ग के अन्तर्गत किया जा सकता है। जैसे चतुर्थ रत्नमाला, वैराग्य जैन स्तवनावली, ज्ञान गीत सग्रह आदि।

२ **धार्मिक साहित्य**—इसके अन्तर्गत उनकी वे कृतियाँ आती हैं, जो जैन सिद्धान्तो का विवेचन करती हैं, यथा-भगवान महावीर का दिव्य सन्देश आदि।

३ **गीत साहित्य**—इस वर्ग में फुटकर प्रासगिक गीतो, भजनो, लावणियो, गजल सग्रहो का समावेश होता है।

४. **चरित्र साहित्य**—पुराण प्रसिद्ध जैन महापुरुषो के कथा ग्रन्थ। इनको पढने से उन महापुरुषो की जीवन-गाथा का ज्ञान होने के साथ कर्तव्य की प्रेरणा मिलती है। इस वर्ग में संकलित ग्रन्थो की सख्या सर्वाधिक है।

५ **लोक साहित्य**—इस वर्ग में उनके समग्र प्रवचन साहित्य का समावेश किया जा सकता है। क्योकि जनता की भाषा में उसके कर्तव्य का वोध कराया है। प्रसगोपात्त सैद्धान्तिक और दार्शनिक चर्चायें भी इस साहित्य में उपलब्ध हैं।

६ **तुलनात्मक साहित्य**—'भगवान महावीर का आदर्श-जीवन' इस वर्ग में ग्रहण होता है। इसमें सिर्फ भगवान महावीर की जीवनी के अतिरिक्त भारत की प्राचीन सस्कृति, विद्याओ, कलाओ आदि का उल्लेख करते हुए अर्वाचीन विचारधारा का समाज-जीवन के साथ तुलनात्मक विवेचन किया गया है। साथ ही तत्व-ज्ञान एव धर्म के मूल तत्वो पर प्रकाश डाला है।



### 'निर्ग्रन्थ प्रवचन' एक महत्वपूर्ण कृति

पूज्यश्री जैन दिवाकरजी महाराज द्वारा रचित साहित्य का बहुभाग चरित्र साहित्य है और उसमे जिन ग्रन्थो के जो-जो नाम है, उन-उन महापुरुषो के वर्तमान भव का वर्णन करने के साथ पूर्व-भवो मे किये गये शुभाशुभ कर्मों से प्राप्त इष्ट-अनिष्ट सयोग, सुख-दु खो आदि का भी उल्लेख किया है। उन सवकी कथावस्तु तो उन ग्रन्थो को पढने से ज्ञात होती है। लेकिन इन सव मे 'निर्ग्रन्थ प्रवचन' महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है। यद्यपि प्रस्तुत कृति की मूल गाथायें आगमो से सकलित की गई हैं, लेकिन इनके सकलन, चयन, सयोजन तथा उन पर भाष्य विवेचन करने मे रचना-शिल्प का सौन्दर्य एव मौलिक विचार अपेक्षा से अधिक व्यक्त हुए हैं। इसीलिये उसका सक्षिप्त परिचय यहाँ प्रस्तुत करते हैं।

जैन समाज मे 'गीता' एव 'धम्मपद' के समान एक सक्षिप्त किन्तु सारभूत ग्रन्थ की आवश्यकता वर्षो से अनुभव की जा रही थी। अनेक विद्वानो ने इस कमी की पूर्ति के लिए प्रयास भी किये। उनके वे प्रयत्न प्रशसनीय हैं और श्रम भी सम्माननीय है, लेकिन इन सव प्रयत्नो मे पूज्य श्री जैन दिवाकरजी महाराज का प्रयत्न अधिक व्यापक और गम्भीर था।

आपने गीता की तरह अठारह अध्यायो में 'निर्ग्रन्थ प्रवचन' का सकलन किया है। उन अठारह अध्यायो के नाम इस प्रकार हैं—षड् द्रव्य निरूपण, धर्म स्वरूप वर्णन, कर्म निरूपण, आत्म-शुद्धि के उपाय, ज्ञान प्रकरण, सम्यक्त्व निरूपण, धर्म निरूपण, ब्रह्मचर्य निरूपण, साधु धर्म निरूपण, प्रमाद परिहार, भाषा स्वरूप, लेश्या स्वरूप, कषाय स्वरूप, वैराग्य संवोधन, मनोनिग्रह, आवश्यक कृत्य, नरक-स्वर्ग-निरूपण, मोक्ष स्वरूप। इन अध्यायों मे उन-उनके योग्य गाथाओ का चयन, आचारागसूत्र कृताग, स्थानाग, समवायाग आदि-आदि वत्तीस आगमो मे से है।

पूज्य श्री जैन दिवाकरजी महाराज इस ग्रन्थ को इतना महत्वपूर्ण मानते थे कि प्राय. प्रति-वर्ष 'निर्ग्रन्थ प्रवचन सप्ताह' के अन्तर्गत वाचना करके इसके गूढार्थो को सरल सुवोध शैली मे श्रोताओ को समझाते थे। प्रस्तुत कृति चयन है, लेकिन इसमे हम श्री जैन दिवाकरजी महाराज के विचारो, अभिरुचियो और अन्तरात्मा के दर्शन करते हैं कि भौतिक शरीर मे रहते हुए भी उनका 'मैं' क्या था ? यही कारण है कि उसके प्रकाशन की महत्ता की मुक्तकण्ठ से सराहना हुई थी। यदि आज का युग और उनके अनुयायी वर्ग हम 'जिन खोजा तिन पाइया' की नीति के अनुसार प्रेरणा लेकर कर्तव्य तत्पर हो, तो इससे श्री जैन दिवाकरजी महाराज की महत्ता की अपेक्षा स्वय की महानता, गौरव सिद्ध करेंगे।

### जैन दिवाकरजी महाराज की ग्रन्थ रचना की शैली

वर्तमान मे ग्रन्थ रचनाकारो की शैली का कोई निश्चित रूप नही है। लेखक किसी भी विन्दु से अपने ग्रन्थ लेखन को प्रारम्भ कर देता है। लेकिन जिसे साहित्य कहा जाता है वह निर्विघ्न ग्रन्थ की समाप्ति और अपने अभिधेय को स्पष्ट रूप से प्रस्तुत करने की योग्यता-क्षमता अर्जित करने की दृष्टि से मगलाचरण के रूप मे ईष्ट देव को स्मरणपूर्वक प्रारम्भ किया जाता है। प्रारम्भ में किसी-किसी वाक्य या पद का अवश्य उल्लेख किया जाता है, जो मगलाचरण रूप होता है।

श्रद्धेय श्री जैन दिवाकरजी महाराज ने अपनी रचनाओ के प्रारम्भ में इसी शैली को अपनाया है। उन्होंने सिर्फ देव या गुरु या शास्त्र का पुण्य स्मरण न करके तीनो को नमस्कार और ग्रन्थ का नामोल्लेख करते हुए रचना प्रारम्भ की है।





उदाहरणार्थ— 'वर्धमान शासन-पति तारण तिरण जहाज।
नमन करी ने वीनवुं दीजो शिवपुर राज ॥
गौतम गणधर सेवता, सकल विघ्न टल जाय।
अष्ट सिद्धि नव निधि मिले पग-पग सुख प्रगटाय ॥
उपकारी सद्गुरु भला, तीनो लोक महान।
आतम परमातम करे, यह गुरु माहात्म्य जान ॥
शारदा माता प्रणमु, माग बुद्धि विशाल।
अभय दान पै कथन यह उत्तम वने रसाल ॥

—"चम्पक चरित्र"

इस प्रकार मगलाचरण के साथ ग्रन्थ का अभिधेय स्पष्ट हो जाने से पाठक को यह ज्ञात हो जाता है कि ग्रन्थकार अपनी रचना मे किस विषय का वर्णन करेगा। इस प्रकार के स्पष्टीकरण से पाठक उस ग्रन्थ को आद्योपान्त पढता है। इसी मे ग्रन्थ और ग्रन्थकार के श्रम की सफलता का रहस्य गर्भित है। श्रद्धेय श्री जैन दिवाकरजी महाराज अपने इस लक्ष्य मे पूर्णतया सफल हैं।

**ग्रन्थ रचना मे श्री जैन दिवाकरजी महाराज का उद्देश्य**

ग्रन्थ रचना मे पूज्य श्री जैन दिवाकरजी महाराज का उद्देश्य अपना पाडित्य प्रदर्शन करना नही था। वे ज्ञानी थे, विद्वान् थे, शास्त्र पारगत थे। उन्होंने स्वदर्शन और दर्शनान्तरो के ग्रन्थों का तलस्पर्शी अध्ययन भी किया था। अत चाहते तो वैसे ग्रन्थो की रचना भी कर सकते थे, जो विद्वद् भोग्य होते लेकिन वे सन्त थे, मानवीय भावो के चितेरे थे और स्व-कल्याण के साथ सर्व-कल्याण के इच्छुक थे। अत उन्होने वही लिखा, जिससे मानव आत्म-परिष्कार करके प्रवुद्ध वने और दूसरो को वोध प्रदान करे।

सन्त और उनका आचार-विचार, व्यवहार, वाणी आदि सभी कुछ अन्धकार मे पथ भूले पथिक के लिये प्रकाश स्तम्भ की भाति है। वे मोह-मूढ मानव को सन्मार्ग पर लाकर खड़ा कर देते हैं। पूज्य श्री जैन दिवाकरजी महाराज के लिये यह वात सर्वत चरितार्थ होती है। उनके साहित्य मे और प्रवचनो मे सर्वत्र मानवता के मधुर स्वर प्रतिध्वनित होते हैं। इसके साथ ही मानव को उन भय स्थानो का दिग्दर्शन कराने के लिये उसकी कमजोरियो—स्खलनाओ एव दुष्प्रवृत्तियो का भी सकेत है। जिनके पाश मे आवद्ध होकर, मानवता को भूलकर दानव वनता है। यह दानवता की दावाग्नि रमणीय विश्व के वैभव को निगलने को आतुर हो जाती है। मानव के इस शुक्ल और कृष्ण पक्ष का आलेखन कराने के साथ उन अन्ध-विश्वासो की जानकारी कराई है। जिनकी कारा मे आवद्ध होकर मानव अहित करता है। यथार्थ सत्य का वोध कराने के लिये सम्यक् दर्शन, ज्ञान, चारित्र, सत्य, शील, तप, सयम, अहिंसा आदि की व्याख्या की है।

पूज्य श्री जैन दिवाकरजी महाराज ने उक्त समग्र चित्रण **'कथाच्छलेन बालानाम् नीतिस्तदिह कथ्यते'** के धरातल पर किया है। उन्होंने **'सत्यं ब्रूयात्—प्रिय ब्रूयात्'** के अनुसार इस रीति से अपने कथ्य को व्यक्त किया है कि श्रोता और पाठक को यह अनुभव ही नही होता है कि यह सब तो पढे-लिखे ही समझ सकते हैं।



**श्री जैन दिवाकर साहित्य की आंशिक झांकी**

यद्यपि श्री जैन दिवाकरजी महाराज के समग्र साहित्य की पर्यालोचना के लिये एक स्वतन्त्र पुस्तक अपेक्षित है। अत प्रस्तुत मे उनके कुछेक विचारो का उल्लेख करके सतोष करना पड़ेगा।

श्री जैन दिवाकर जी महाराज ने यथार्थ के धरातल पर आदर्श की स्थापना की है। उन्होंने अपने प्रवचनो और रचनाओं मे मानव की उस नैसर्गिक प्रवृत्ति को दिखलाया है, जब वह प्रमाद के वश मे होकर यही सोचता रहता है कि—

आज करे सो काल कर, काल करे सो परसो।
जल्दी-जल्दी क्या करता है, अभी तो जीना है वरसो ॥

इस मनोवृत्ति के कारण व्यक्ति न तो शुभ प्रवृत्तियो को करता है और न यह देखता है कि आज की होने वाली प्रत्येक क्रिया भविष्य मे अपना फल अवश्य प्रदान करेगी। वह तो पाप कर्मों को करते हुए इन्द्रिय विषयो मे रत रहते हुए यही सोचता है कि मुझसे बढकर कोई सुखी नहीं है। अपने स्वार्थ के लिये दूसरो के साथ छल-फरेब, धोखा-धडी करने से नहीं चूकता है। ऐसा करते हुए भी यही सोचता है कि धर्म-साधना आदि बुढ़ापे मे ही कर लेंगे और उस समय की जाने वाली उस साधना से वेडा पार, हो जायेगा। ऐसे लोगो को उनकी कमजोरियां वताने के साथ श्री जैन दिवाकरजी महाराज चेतावनी देते हुए एक यथार्थ सत्य के दर्शन कराते हैं और आदर्श स्थापित करते हैं—

'बुढापा आने पर पुरुषार्थ थक जायेगा फिर आत्म-कल्याण नही कर सकेगा। जब झोपडी मे आग लग जाये और झोपडी जलने लगे, उस समय तू कुंआ खुदवाने वैठेगा तो क्या प्रयोजन सिद्ध होगा? समझदार और होशियार आदमी ऐसा नही करते हैं। वे तो पानी आने से पहले ही पाल बाध लेते हैं। तू बुढापा आने के पहले ही परलोक का सामान जुटा ले, फिर जुटाना कठिन हो जायेगा। प्रमाद में यह महत्त्वपूर्ण समय नष्ट मत कर।

—दिवाकर दिव्य ज्योति १३, पृ० १६२

उम्र बीतती जा रही है। क्षण-क्षण मे पल-पल मे वह कम हो रही है। तुझे ख्याल ही नहीं है। तू समझ वैठा है कि मैं यहीं रहूंगा। इस कारण गरीवो को कुचल रहा है, मसल रहा है। किन्तु समय आ रहा है कि तेरी सारी अकड़ निकल जायेगी। मस्ती काफूर हो जायेगी और तेरे सारे कृत्य ही तुझे पश्चात्ताप करने को विवश करेंगे—तू जान-बूझकर क्यो इस हालत मे पडने को तैयार हो रहा है। अरे पहले ही चेतजा!··· समल, सोच और अपनी चाल-ढाल वदल दे। कुछ भलाई के काम कर!'

—दिवाकर दिव्य ज्योति १, पृ० १२५

व्यक्ति को अपने कु-कृत्यो पर आज नहीं तो कल पश्चात्ताप अवश्य करना पडता है। फिर भी वह पाप कर्मों में लगा रहता है और वह कैसे-कैसे और किन-किन पाप कर्मों मे अपना अनमोल मनुष्य-भव खपा देता है। उसकी सक्षेप मे झाकी दिखाते हुए पूज्य दिवाकरजी महाराज ने जो चित्रण किया है वह तो इतना सजीव है कि आज के युग मे ऐसे चित्र पग-पग पर देखने को मिल जाते हैं। इससे सम्बन्धित एक लावनी के बोल हैं—





"चेतन रे थ काई-काई पाप कमाया, जिसका भेद जरा नही पाया।
असत्य आल दिया पर के शिर, या थे गर्भ गलाया।
झूठी साक्षी भरी पचा मे, जाल कर खत वणाया ॥
हरिया गरिया नाज वेचिया, सखरा मे नखरा मिलाया।
कम दीधा ने ज्यादा लीधा, नही गरीवो पर ध्यान लगाया ॥
षट् काया की हिसा कराई, ता विच धर्म वताया।
कूड उपदेश देई लोका नैं, उलटे रास्ते चलाया ॥
कर-कर कपट-निपट चतुराई, आसन दृढ जमाया।
विन साधु-साधु कहैला कर, जग को ठग-ठग खाया ॥
धर्म नाम से धन ले पर से घर धन्धा मे लगाया।
चार सघ की निन्दा कीनी, अणगल जल वपराया ॥
पापी का वण पक्षदार ने सत्यवादी ने सताया।
वन के मिथ्यात्वी कुगुरु मान्या न निर्ग्रन्थ को मनाया ॥

इस प्रकार की प्रवृत्ति वालो एव जो पापकर्म तो करते है, लेकिन उसका फल नहीं चाहते और पुण्य कर्म तो करते नही, किन्तु उसका फल चाहते हैं उनको यथार्थ का भान कराते हुए कहते हैं—

मन तो चाहे मैं सुख भोगू कर्म कटावे घास।
मन चाहे राजा वन जाऊ कर्म वनावे दास ॥
तिल घटे न राई बढे जो देखे ज्ञानी भाव।
शुभाशुभ सचित कर्म का मिले फल बिन चाव ॥

—महाबल मलया सुन्दरी चरित्र

इसीलिये पापकर्म से दूर रहकर व्यक्ति को सदैव शुभ कार्यो मे प्रवृत्ति करना चाहिये और इन शुभ कार्यों की रूपरेखा सक्षेप मे जिन शब्दो मे पूज्य श्री जैन दिवाकरजी महाराज ने स्पष्ट की है, वह तो अनूठी ही है। उसमे सभी धर्मों और उनके शास्त्रो तथा आचार्यों के भावो को ही प्रस्तुत कर दिया है। 'परोपकार· पुण्याय पापाय परपीडनम्' के भाव को यथातथ्य रूप मे अवतरित कर दिया है कि—

किसी जीव को नही सताना कटुक वचन नही कहना।
प्रभुता पा अभिमान न करना नम्र भाव से रहना ॥

—वही

कर्म निर्जरा का साधन तप है। तीर्थंकरो ने भी तप करके निर्वाण पद की प्राप्ति की है। तपस्वी के चरणो मे वडे-वडे इन्द्र, नरेन्द्र और महेन्द्र भी नमस्कार करते है। पूणिया श्रावक जैसे एक सामान्य गृहस्थ के घर श्रेणिक जैसा राजा भी मागने आया था, तो उसका कारण तपसाधना ही थी। तप का इतना माहात्म्य होते हुए भी आज तप के प्रति व्यक्तियो की श्रद्धा उठती जा रही हैं और तप करना भूखो मरना जैसे शब्दो का प्रयोग करके कई लोग तपस्वी की खिल्ली उडाते हैं। ऐसे लोगो को तप की महिमा और उससे प्राप्त होने वाले फल को बताते हुए श्री जैन दिवाकरजी महाराज "कमला सुन्दर चरित्र" मे कहते हैं—



सौ वर्षों तक भोगे कर्म जो जीव नर्क मे जाई ।
उतने कर्म एक नो कारसी, छिन मे देत नसाई ॥
एक पोरसी तप हजार वर्षों का, कर्म खपावे ।
डेढ पोरसी दस हजार, वर्षो का कर्म हटावे ॥
दो पोरसी से लाख वर्ष के अशुभ कर्म कट जावे ।
एकाशन दस लाख वर्ष के कर्म कठोर मिटावे ॥
एकल ठाणा क्रोड वर्ष के करे कर्म का नाश ।
दस करोड वर्षो के कर्म का नीवी करे विनाश ॥
सौ कोटी वर्षो के कर्म को, आयबिल तप हरता ।
दस हजार क्रोड वर्षो का, अघ उपवास क्षय करता ॥
दस लाख क्रोड वर्षों के अभिग्रह कर्म हटाता ।
ज्ञान प्राप्त हो आभ्यान्तर से वाह्य लब्धि का दाता ॥
यही निर्जरा धर्म अन्त मे मोक्ष गति ले जाता ।
होय निरजन निराकार फिर गर्भवास नही आता ॥

नो कारसी, पौरसी, आदि जैसे साधारण तप से होने वाले सैकडो-हजारो और लाखो वर्षो के कर्मों के क्षय होने को सम्भवत लोग गपोडे मानें और अन्ध-विश्वास कहकर उपेक्षा करदे अथवा हँसी उडावें, तो ऐसे लोग जीवन की वास्तविकता से अपरिचित हैं। वे समझते हैं कि जीवन का आदि और अन्त कुछ वर्षो के बीच ही है। लेकिन जीवन एक महायात्रा है और यह अज्ञात है कि यह यात्रा कब प्रारम्भ हुई थी और कब अन्त होगी ? जब तक अन्त नही है, तब तक जीव जन्म-मरण के चक्र मे घूमता रहेगा। वे लोग तथागत बुद्ध के इस कथन को क्यो भूल जाते हैं, जो उन्होंने पैर मे काटा चुभ जाने पर कहा था कि भिक्षुओ ! आज से एकानवें जन्म पूर्व मैंने किसी जीव का घात किया था, फलत आज यह काटा पैर मे चुभा है। इसलिये लघुतम तप से भी लाखो वर्षों के कर्मों का क्षय होना कोई अनहोनी बात नही है। भले ही वे तप न करें, किन्तु श्रद्धा से विचलित न हों। जब भी उनको मोक्ष प्राप्ति का अवसर आयेगा, तब तप के राजमार्ग का अनुसरण करना पडेगा और इस मार्ग पर चलकर ही वे मोक्ष को प्राप्त करेंगे।

तप की तरह शील और सयम जीवन विकास की दो पार्खें हैं। इन दोनो के योग से तप मे तो तेजस्विता आती ही है, लेकिन उसके साथ लोक-प्रतिष्ठा, लोक-सम्मान भी प्राप्त होता है। इनकी साधना के लिये न तो शरीर को कष्ट देना है और न कोई वाह्य प्रदर्शन करना है। करना है, तो सिर्फ इतना कि अपनी इन्द्रियो और मन को नियत्रित करो। इनकी प्रवृत्ति को विषय-विकारो मे नही फँसाओ ! न्याय-नीति पूर्वक लोक-व्यवहार का निर्वाह करो। इतनी सरल बात को भूलकर भी कई रूप के लोभी होकर, कई रस के लोभी होकर, कई जिह्वा के लोभी होकर पतन की ओर बढते हैं। ये कामान्ध व्यक्ति इन्द्रियो के दास होते हैं। ऐसो का चित्रण पूज्य श्री जैन दिवाकरजी महाराज की रचनाओ मे यत्र-तत्र-सर्वत्र किया गया है। क्योकि यह मानव मन की कमजोरी है कि वह पतन की ओर तेजी से बढता है, विना प्रयास के ही बढ जाता है, लेकिन ऊपर चढने उत्थान के लिये प्रयत्न करना पडता है। जैसे लेटे हुए से बैठने मे बैठे से खडे होने मे, खडे से चलने मे व्यक्ति को कुछ न कुछ श्रम करना पडता है, लेकिन चलने से खड़े होने आदि मे कुछ भी श्रम नहीं लगाना पडता, विना प्रयत्न के भी यह हो जाता है। यही उत्थान और पतन





की ओर बढने की स्थिति है। ऐसे पतनोन्मुखी लोगो को एक मीठी चुटकी लेते हुए पूज्य श्री जैन दिवाकरजी महाराज समझाते हैं, कहते हैं—

"भोग का रोग बडा व्यापक है। इसमे उडती चिडिया भी फँस जाती हैं। अतएव इससे बचने के लिये सदा प्रयत्नशील रहना चाहिये और चित्त को कभी गृद्ध नही होने देना चाहिये।"

—दिवाकर दिव्य ज्योति

दुर्जन-दुष्ट व्यक्ति सदैव दोष देखता रहता है अथवा बुराई करता है। ईर्ष्या में झुलसता रहता है। यदि कोई समझाये और उसकी कमजोरियो को दिखाये, तो अपना सुधार करने के बजाय क्रोधित होकर सज्जन व्यक्तियो को अपशब्द कहने से नहीं चूकता है। इसका ज्यो का त्यो चित्रण पूज्य श्री जैन दिवाकरजी महाराज ने **'बसन्तर चरित्र में' किया है**—

सारे शहेर महिमा छाई, सतिया के मन मे भाई।
कुलटा के दाय नही आई,कहे लोक निज निज पर जाई ॥
नारी एक अमित तपा बाई, पति दलिद्री वा पाई।
खावण पेरण पूरो नाई करे, पति भक्ति अति हुलसाई ॥
धिक्कार पडे थाके ताँई इच्छित पेरो इच्छित खाई।
हुकम उठवो थे नाई फेर सामो बोलो घुरराई ॥
कत्तरी मोडी ने घूरी रामतणी जाण पूरी।
लडने को तो हो पूरी काम पडिया थे रहो दूरी ॥
निज-निज पति के वाक्य सुन वे स्त्रिया तिण वार।
क्रोधानल से परजली सीमा रही न लगाई ॥
रोस करी नार्‍या केई देवे सती ने गाल।
उत्तम की निन्दा करे बाधे कर्म चडाल ॥

दोषी व्यक्ति अपने दोष छिपाने की कोशिश तो बहुत करता है और झूठी शेखी बघारता है। इतना विवेकहीन हो जाता है कि सही बात न कहकर बहाने बाजी से दूसरो को भ्रम मे डालने से भी नहीं चूकता है। लेकिन जानकर बात का विश्वास नही करते और उसे अपमानित होना पडता है। यह वर्णन देखिये **'द्रौपदी चरित्र'** के निम्नलिखित उद्धरण मे—

मैं उमराव राज को बाजू ऐसो कियो उपाय।
सनमुख होकर करी लडाई पाछो दियो भगायजी ॥
इण कारण सु नगरी सारी बिगड गई सुण नाथ।
पूरा पुण्य आपका जिण से रही चौगुनी बात जी ॥

× × ×

सुणता ही श्रीवासुदेव यो रोस करी फरमावे।
लाज हीण लापर मुझ आगल, झूठी बात बणावेजी ॥
म्हारे सरीखा उत्तम पुरुष वे निरदोषी शिरदार।
ज्या मे दोष बताबियो सो थारो, मनुष्य जन्म धिक्कारजी ॥

योग और भोग दोनो प्रतिपक्षी हैं। योगी विषय-भोगो को विनश्वर जान कर विरक्त हो सयम मार्ग पर अग्रसर होने की आकाक्षा रखता है, जबकि भोगी अधिक से अधिक विषय-भोगो



मे अनुरक्त होकर विरागी को भी ससार की रमणीयता मे रमण करने की सीख देता है। वह संयम मार्ग की विडम्वनाओं का वर्णन करके विचलित करने के लिये उद्यत रहता है। लेकिन सच्चा योगी इन सवसे भयभीत न होकर अपने निश्चय पर चल पडता है, वैसे ही जैसे साप काचली छोडकर वढ जाता है। इन दोनो का चित्रण जिस मार्मिक रीति से पूज्य श्री जैन दिवाकरजी महाराज ने **'जम्बू-चरित्र'** मे किया है वह अनूठा है और शास्त्रो मे आये वर्णन को लोक-भाषा मे जैसा-का-तैसा अवतरित कर देता है—

तन-धन-यौवन जान अवस्था जात न लागे वार।
सध्या राग फेण पाणी को ओसविंदु ससार॥
जन्म मरण का दुख जगत मे जैसे अग्नि की झार।
राग-द्वेष वश पडिया प्राणी देख रया ससार॥
सुण म्हारी जननी दुक्कर करणी ढील न करो लगार।
सयम लेने कर्म काट दू करदू खेवा पार॥

× × ×

सयम सयम जाया काई करे रे संयम खांडा की धार रे।
वावीश परिषहा सहना दोहिला रे तू सुखमाल कुवार रे॥
कुंवरा साध तणो आचार यो तो चलनो खाडा धार।
मेरु गिरी उठाणो मस्तक पीणी अग्नि की झार॥
मेण का दांत चणा चावणा सहेज नही तिवार।
भुजा करी ने सागर तिरणा जाणो पेले पार॥
सनमुख पूर के ऊपर चढ नो दुष्कर गगा धार।
दो दश ऊपर दोय परिषहा सहना दुष्कर कार॥
भवर भिक्षा के कारण फिरणो पर घर कई दुवार।
शीत उष्ण वर्षा ऋतु सहनी करना डगर विहार॥
वालु कवल मुख माहे मेलणो, सवाद नही लगार।

× × ×

इतनी सुनी ने वोल्या कुंवरजी रे माता यो कहणो थारो साच रे।
शील रतन यो मैं धारियो रे कौन ग्रह माता काच रे॥

इसी प्रकार के और भी कई चित्र श्रद्धेय श्री जैन दिवाकरजी महाराज के साहित्य में पढ़ने को मिलेंगे और यदि जिज्ञासुओ को रसास्वादन करना हो, तो उनके साहित्य को अवश्य ही पढना चाहिये। प्रस्तुत प्रसग तो उनकी झलक मात्र ही दिखाते हैं।

**जैन दिवाकर साहित्य के भाषायी-प्रयोग**

यद्यपि पूर्व मे यह सकेत किया जा चुका है कि श्रद्धेय श्री जैन दिवाकरजी महाराज ने जन-भाषा के प्रचलित शब्दो का अपने साहित्य मे प्रयोग किया है। लेकिन सर्वत्र यह वात लागू नहीं होती है। तर्ज, धुन और वर्ण्य-विषय की गम्भीरता के अनुरूप जन वोलियों व सस्कृत के अतिरिक्त उर्दू, फारसी, पजावी भाषा के शब्दो का भी उपयोग किया है, जैसे—

"जुवा को यो सख्त करना, कायदे के वाहर है।
थी कमल-सी कमल यह क्यो आज वन गई खार है॥"





"रजोगम मादर तेरे इक रोज सब मिट जायेंगे।
माफी मागेंगे पिदर शरमिन्दगी उठायेंगे ॥"

× × ×

"जीगल के हिन्दी सेठजी तीगल सच्ची सारी।
ईनू सदा दीदी चाहिदा पजावी नु उच्चारी ॥"

× × ×

"मैं खतावारो मे हूँ और तू सती है वे खता।
खुद शरमगारो मे हूँ, तू बख्श दे मेरी खता ॥"

—भविष्यदत्त चरित्र

परम पूज्य श्री जैन दिवाकरजी महाराज की रचनाओ की भाषा बहुत ही सरल है और पाठक के बिना किसी प्रयत्न के समझ मे आ जाती है। फिर भी और अधिक रोचक बनाने के लिये यत्र-तत्र प्रचलित लोकोक्तियो का प्रयोग करके अधिक से अधिक सर्व जन सुगम बना दिया है। ये लोकोक्तियाँ न तो सस्कृत साहित्यगत उक्तियो का अनुवाद है और न उसी रूप मे रखी हैं। किन्तु उन लोकोक्तियो का उपयोग किया है, जो जन-साधारण मे प्रचलित है जैसे—

- "धूप छाव से सुख दुख हैं।
- पाणी पी घर पूछे जैसे ॥
- ज्यो दाजे पै नौन।
- उदर भरा उस ही घर डाका।
- जैसी होनी होय पुरुष की वैसी उपजे बुद्ध।
- कल्पवृक्ष जान के सीचा निकला धतूरा आक।
- समय जान के करे काम वह उत्तम नर ससार।
- उत्तम जन ससर्ग से निगुणा बने गुणा की खान।
- भाग्य हीन को रत्न चिन्तामण कैसे रहे कर माई।
- इण दिस व्याघ नदी दूजी दिस।
- निज हाथो से बोय वृक्ष को कौन काटे मति मन्द।

**गागर की बूँद**

अब उपसहार के रूप मे इतना ही सकेत करना पर्याप्त है कि प्रस्तुत निबन्ध मे पूज्य श्री जैन दिवाकरजी महाराज के साहित्य की अनेक विशेषताओ मे से कुछेक का विहंगावलोकन मात्र किया गया है लेकिन प्रस्तुत पक्ष भी अधूरे हैं। इनके सन्दर्भ मे भी बहुत से विचारो का उल्लेख किया जा सकता है। और यह तभी सम्भव है, जब उनकी प्रत्येक रचना का सागोपाग विवेचन करने के साथ विशेष रूप से पर्यालोचन किया जाए। यहाँ तो श्री जैन दिवाकरजी महाराज के साहित्य-सागर को गागर में भरकर उसके एक बूँद के शताश का दिग्दर्शन कराया है। यह लघु प्रयास कितना सफल रहा है? जिज्ञासु स्वय निर्णय करें और यदि इसकी आदिक उपयोगिता समझी गई तो हार्दिक प्रसन्नता होगी। सक्षेप मे यही निवेदन है कि पूज्य श्री जैन दिवाकरजी महाराज का साहित्य पुज सतप्त विश्व और श्रमित मानव के लिए आन्तरिक शाति और उल्लास का प्रदाता है, कल्याणकारी मार्ग का दर्शक और शिवत्व प्राप्ति का साधन है।





# जैन इतिहास के एक महान् प्रभावक तेजस्वी सन्त

✡ साध्वी श्री कुसुमवती 'सिद्धान्ताचार्य'

मालवा के नीमच नगर के प्रतिष्ठित चोरड़िया परिवार मे कार्तिक शुक्ला त्रयोदशी को एक महान् आत्मा श्री चौथमलजी का जन्म हुआ। यही व्यक्तित्व आगे चलकर मुनि श्री चौथमल जी महाराज के नाम से जैन इतिहास रूपी गगन मे एक प्रखर तेजस्वी-प्रतापी सूर्य बन कर चमका जिसके प्रकाश से समाज मे व्याप्त रूढियो, मिथ्या आडम्बरो, भ्रान्तियो, धर्मान्धता, जातीय मद, सम्प्रदायवाद आदि अज्ञान व कषाय से उत्पन्न दुष्प्रवृत्तियो का कुहरा खत्म हुआ। जैन तत्त्वदर्शन व वीतराग विज्ञान के इस महान् उपदेष्टा ने महल से लेकर कुटिया तक, जन-जन का मानस अध्यात्म से प्रकाशित किया तथा समता, अहिंसा, समन्वय, उदारता व सदाचार का मार्ग प्रशस्त किया।

वे सच्चे अर्थो में जैन जगत के देदीप्यमान सूर्य थे क्योकि उनके ज्ञानोपदेशरूपी प्रकाश ने बिना किसी भेद-भाव के, जन-जन को सन्मार्ग दिखलाया। उनकी आध्यात्मिक साधना की रोशनी से क्या जैन, क्या जैनेतर, क्या राजा, क्या रक, क्या शिक्षित, क्या गँवार, सभी का अन्तर्तम दूर हुआ, हृदय की कालिमा नष्ट हुई और जीवन सदाचार व सद्ज्ञान से अनुप्राणित हुआ।

मुनि श्री चौथमलजी महाराज का जीवन एक ओर जहाँ प्रखर तेजस्विता का उदाहरण प्रस्तुत करता है, वहाँ दूसरी ओर अनेक भव्यो की आत्माओ को जागृत—उद्बोधित करने वाला तथा सद्ज्ञान व सदाचार का प्रेरक भी रहा है। उनके सम्पर्क मे आये अनेक लोग सद्ज्ञान मे मार्ग पर आगे बढ सके, जो अन्यथा अज्ञान-अन्धकार मे राह भटक जाते, ठोकरे खाकर गिरते रहते और असीम दुःख के गर्त से कभी छुटकारा न पाते। इनकी प्रेरणा से हजारो मानवो ने मांस खाना-बेचना, पशु हिंसा, शिकार, मद्य-पान आदि दुर्व्यसनो का सहर्ष त्याग किया।

ठीक भी है, 'दिवाकर' से बढ कर दुनिया मे प्रकाश का बडा स्रोत नही, और न ही है, उससे बढ कर प्राकृतिक जीवन मे कोई उपकारक, प्रेरणादायक व स्फूर्तिदायक। सूर्य के प्रकाश मे अन्धकार को अपना अस्तित्व बनाये रखना असम्भव हो जाता है। सूर्य के साथ मुनिश्री की स्वाभाविक एकता इतनी आश्चर्यजनक है कि इनके जीवन की प्रमुख घटनाएँ (जन्म, दीक्षा, अन्तिम प्रवचन व दिवगति) रविवार को घटित हुई। यह सुसगत ही था कि राष्ट्र ने उन्हे 'जैन दिवाकर' की पदवी से अलकृत किया।

मुनिश्री का व्यक्तित्व इतना महान् है कि उस पर बडे-बडे ग्रन्थ लिखे जा सकते हैं। किन्तु मैं तो उनके सन्त स्वभाव के प्रति विशेष आकर्षित हूँ। उसी स्वरूप के कुछ पक्षो पर प्रकाश डालना यहाँ उपयुक्त समझती हूँ।

महाकवि और नीतिज्ञ श्री भर्तृहरि ने सज्जनो का लक्षण इस प्रकार वर्णित किया है—

तृष्णां छिन्धि भज क्षमा जहि मद पापे रति मा कृथा,
सत्यं ब्रूह्यनुयाहि साधुपदवीं सेवस्व विद्वज्जनम् ।
मान्यान्मानय विद्विषोत्यनुनय प्रच्छादय स्वान्गुणान,
कीर्ति पालय दुःखिते कुरु दयामेतत्सता लक्षणम् ॥[1]

---

१ नीतिशतक—७८





तृष्णा यानि लोभ का त्याग, क्षमा-भाव, अहकार-हीनता, पाप-कार्यों से विरक्ति, सत्य-भाषण, साधु-मार्ग का अनुसरण, विद्वानो की सेवा, पूज्यो की पूजा, शत्रुओ के साथ भी विनय-नम्रता का भाव, कीर्ति की रक्षा (ऐसा कोई काम न करना जिससे अपयश हो) तथा दु खियो पर दया-भाव—ये ही सज्जनो के, सन्तो के कुछ लक्षण हैं।

मुनिश्री मे ये सारे सन्तोचित गुण थे। प्रत्येक गुण पर पृथक्-पृथक् प्रकाश डालना अप्रासगिक न होगा।

१. लोभ-त्याग

सासारिक दु ख वैभव को ठुकराकर ही इन्होंने आध्यात्मिक साधना का कठोर मार्ग स्वीकार किया था। मुनिश्री के मुनि-जीवन मे भी लोभ का भाव कभी नही रहा। भौतिकता मे डूबे राजा-महाराजा गुरुदेव के सदुपदेश से प्रभावित होकर ऐश्वर्य की भेंट देना चाहते, किन्तु मुनि श्री उसे अस्वीकार कर देते थे। इनकी निस्पृहता से धनी-मानी व्यक्ति पर आध्यात्मिक प्रभाव पडे बिना नही रहता था। मुनिश्री यदि कोई भेंट लेते भी थे तो वह थी सदाचार की, दुर्व्यसन-त्याग की, अहिंसा-पालन की। एक मुसलमान नवाब से (पालनपुर चातुर्मास मे) मुनिश्री ने शिकार, शराब, मांसाहार के त्याग की भेंट ली थी जो जिन शासन की प्रभावना के इतिहास मे विशिष्ट स्थान रखती है।

यश और पदवी का भी मुनिश्री को कोई लोभ नही था। जब उनसे आचार्य-पद ग्रहण करने की प्रार्थना की गई तो उन्होंने बडे निरासक्ति भाव से कहा—"मेरे गुरुदेव ने मुझे मुनि की पदवी दी है, यही बहुत है। मुझे भला अब और क्या चाहिए।"

२. अहंकारहीनता

उन्हें जैन दिवाकर, प्रसिद्धवक्ता, जगद्-वल्लभ, आदि पदवी मिली, किन्तु वे सदा इनसे नि.स्पृह रहे। इतना अत्यधिक आदर पाकर भी उनके हृदय मे कभी अहकार नहीं दिखाई दिया। वे सदा ही स्वय को भगवान् महावीर का एक सेवक (प्रहरी) मानते थे।

अहंभावी व्यक्ति अपने अस्तित्व की रक्षा दूसरो के अस्तित्व को मिटा कर भी करना चाहता है। अहकार-हीन व्यक्ति अपने अस्तित्व को मिटा कर भी दूसरो के अस्तित्व की रक्षा करना चाहता है। महान् नीतिज्ञ विदुरजी ने उत्तम पुरुष का लक्षण बताते हुए कहा है—"उत्तम पुरुष वह है जो सब का अस्तितव चाहता है, किसी के विनाश का उसके मन मे सकल्प नही उठता।" मुनिश्री के जीवन मे अनेक घटनाओ से इनकी निरहकारिता की पुष्टि होती है। वि० सं० १९७३ मे कानोड (उदयपुर) के बाजार मे मुनिश्री का प्रवचन हो रहा था। वैष्णव भाइयो का जुलूस आने वाला था। धार्मिक साम्प्रदायिक तनाव की स्थिति उस समय हो गई थी। झगडा होने की संभावना को देख कर मुनिश्री ने अपना प्रवचन बन्द करने की घोषणा कर लोगो के समक्ष अपनी निर्मानिता का प्रशंसनीय उदाहरण प्रस्तुत किया। वास्तव मे सन्तो का स्वभाव ही है शान्ति-प्रियता।

किसी के प्रति, चाहे वह मुनिश्री की कैसी ही निन्दा करे, मुनिश्री की दुर्भावना या प्रतिकार-भावना कभी जागृत नहीं होती थी। वे सभी से हृदय खोल कर मिलते। लोग कहते, अमुक व्यक्ति वन्दना नहीं करता, तो मुनिश्री सहज-भाव से कहते—"उसके वन्दना करने से मुझे-स्वर्ग प्राप्ति होने वाली नहीं, और वन्दना न करने से वह टलने वाला नही। मेरा आत्म-कल्याण तो



मेरे अपने कार्यों से ही होगा, किसी की वन्दना से नही।"[2] मुनिश्री का यह सरल-भाव उनके श्रामण्य का सूचक है और सभी के लिए अनुकरणीय है।

असल मे सरलता जीवन-शुद्धि के लिए एक अनिवार्य गुण है।[3] भद्रता ही भद्रता का मार्ग प्रशस्त करती है[4]।

मुनिश्री लोगो को भी विनय, निरहकारता तथा नम्रता का पाठ पढाते थे। मन्दसौर चातुर्मास मे (स० १९६५) एक वृद्धा ने महाराज से कहा, "आपकी बात तो सभी लोग मान लेते हैं, पर मेरी कोई नही सुनता, मुझे भी अपना वशीकरण-मन्त्र दे दीजिये न।" महाराज ने उत्तर दिया—"माताजी! सच्चा वशीकरण है मधुर वचन। चिढाने वालो को भी आप मुख से कोई कठोर वचन न कहें। यही वशीकरण मन्त्र है।" वृद्धा ने इस मन्त्र का पालन किया और दो महीने बाद वह महाराज के पास आभार प्रकट करने आई और कहने लगी—"महाराज! आपका मन्त्र अमोघ है। मैं सुखी हो गई।"

उज्जैन चातुर्मास (सं० २००१) मे एक दिन आपने तत्व-चर्चा के प्रसग मे विनय का महत्त्व स्पष्ट करते हुए कहा था—"मानव का कल्याण अकड कर चलने मे नहीं, अपितु नम्रता के भावो से ही सम्भव है।"

### ३ क्षमा-भाव

चाणक्य का एक वचन है कि जिसके हाथ मे क्षमा रूपी धनुष है, दुर्जन उसका क्या बिगाड सकता है। जैसे तिनको से रहित भूमि पर पडी आग स्वयमेव शान्त हो जाती है। क्षमा समान कोई तप नही। मुनिश्री मे क्रोध व द्वेष का कतई अभाव था। रागद्वेष की बात ही उन्हें नही भाती थी। एक बार श्वेताम्बर मूर्तिपूजक सम्प्रदाय के एक आचार्य को (कोटा चातुर्मास, स० २००७) आपने अपने यहाँ प्रवचन करने की स्वीकृति दी, उन आचार्य ने मुनिश्री के प्रति कुछ अनर्गल बातें कहीं। किन्तु मुनिश्री ने अपने प्रवचन मे आलोचना के प्रति एक भी शब्द नही कहा। प्रवचन समाप्त होने पर मुनिश्री मनोहरलालजी महाराज ने खोटी आलोचना का उत्तर न देने का कारण जानना चाहा, तो मुनिश्री चौथमलजी महाराज ने उत्तर दिया—"लोग राग द्वेष की बातें सुनने नही आते। राग-द्वेष की बातो में सकल्प-विकल्प जगते हैं। उनका मन निर्मल होगा, तो वे स्वयं ही अपने कहे पर पश्चात्ताप करेंगे।" मुनिश्री सच्चे अर्थों मे निर्ममत्व, निरहकारता के धनी थे।

वास्तव मे क्षमा का पाठ मुनिश्री को अपनी माता से मिला था। मुनिश्री के सासारिक पक्ष के बडे भाई श्री कालूरामजी की हत्या दुर्व्यसनियो के हाथो हुई थी। पर हत्यारो के खिलाफ कानूनी कार्यवाही का प्रसंग आने पर उनकी माता केसरबाई ने हत्यारो को क्षमा कर दिया। वैर से वैर की आग बढती है, उसे क्षमा-अमृत से शात करना चाहिए—यह उनका मत था। धन्य है—यह अलौकिक क्षमा भाव। महाकवि तुलसीदास ने सन्तो को नवनीत (मक्खन) से भी बढ कर बताया है। जहाँ नवनीत अपने ताप से पिघलता है वहाँ सन्तस्वभावी व्यक्ति दूसरो के ताप (कष्ट)

---

२ दशवैकालिक, ५,२,३०

३ सोही अज्जुअभूयस्स, धम्मो सुद्धस्स चिट्ठइ। —(उत्त० सू० ३।१२)

४ मद्दएणेव होअव्व पावइ मद्दाणि मद्दलो। —(उत्त० सू० निर्युक्ति, ३२६)





मे द्रवित हो जाता है। मुनिश्री की दया विश्वव्यापिनी थी। वे प्राणिमात्र को कष्ट से पीडित नही देखना चाहते थे।

क्षमा कमजोरो का नही वीरो का भूषण है। कहा भी है—'**क्षमा वीरस्य भूषणम्**'। मुनिश्री एक प्रखर तेजस्वी थे, भय नाम की कोई चीज उन्हे ज्ञात न थी। कोई भी विरोध या धमकी उन्हे अपने कर्तव्य-पथ से विचलित नहीं कर सकती थी। नीतिकार भर्तृहरि ने वीर पुरुषो के लक्षण बताते हुए कहा है कि वे न्याय-पथ से कभी विचलित नही होते[5]। सज्जनो को न्याय-मार्ग ही प्रिय होता है,[6] भले ही उन्हे कितनी ही विपत्ति झेलनी पडे। यही कारण था कि इनकी दीक्षा के समय अनेक बाधाएँ आई, इनके ससुर श्री पूनमचन्द जी ने यहाँ तक धमकी दी—"खबरदार! याद रखो, मेरे पास दुनाली बन्दूक है, एक गोली से गुरु के प्राण ले लूंगा और दूसरी से चेले के," किन्तु इन्हें कोई घबराहट नही हुई। साधु बनने के बाद भी लोगो ने आपको ससुर की ओर से अनिष्ट-आशका व्यक्त की, तो आपने निर्भयता भरे स्वर मे कहा—"आप चिन्ता न करें। आयु पूरी होने से पहले कोई किसी को नही मार सकता। यदि मैं धमकियो से डर जाता तो साधु-धर्म ही अगीकार न कर पाता।"

वास्तव मे मुनिश्री जी कोमलता व कठोरता के समन्वित मूर्ति थे। विपत्ति मे धीरता व कठोर दिल होने का उदाहरण उनके जीवन मे दिखाई पडता है तो दूसरी ओर प्राणि-मात्र के प्रति करुणार्द्रता, नम्रता के दर्शन होते हैं। भर्तृहरि ने सन्तो का यह स्वभाव बताया है कि वे समृद्धि मे कमल की तरह कोमल, पर विपत्ति के समय चट्टानो की तरह कठोर होते हैं। सन्तो को ऐश्वर्य मे कभी अहकार नही जागता, और न ही विपत्ति से घबराहट। मुनिश्री के जीवन मे सत्पुरुष की ये विशेषताएँ स्पष्ट झलकती हैं। अपने सहयोगियो के साथ व्यवहार मे वे बाहर से कठोर दिखाई पडते थे, पर भीतर से कोमल थे। एक बार उन्होंने (देवेन्द्र मुनिजी महाराज शास्त्री को) कुशल शासकता का रहस्य स्पष्ट किया था—"शासक को तो कुम्हार की तरह होना चाहिए। वह ऊपर से प्रहार करता है, किन्तु भीतर से अपने कोमल हाथ का दुलार देता है। अनुशास्ता मर्यादा-पालन कराने के लिए कठोर भी होता है और कोमल-मृदु भी। किन्तु दोनो ही स्थितियो मे उसमे परमार्थ की भावना होती है, स्वार्थ की नहीं।"

### ४ पाप-विरति

मनसा, वचसा, कायेन वे पूर्ण निष्पाप थे। वे तो ऐसे प्रेरणास्रोत थे जिससे पापी से पापी भी सदाचार की ओर मुड पडता था। उनका जीवन एक खुली किताब था जिसमे सदाचार की कथा थी। वे जन-जन की वैयक्तिक समस्याओ के समाधान मे तत्पर तो दिखाई देते थे, किन्तु मनसा अध्यात्म-साधना मे तल्लीन रहते थे।

### ५. एकता प्रयास

पापी व्यक्ति कलहप्रिय होता है तो निष्पाप व्यक्ति एकता, समन्वय व परस्पर प्रेम का प्रचारक व सस्थापक। मुनिश्री गुत्थियो को सुलझाना जानते थे, उलझाना नही। वे भिन्न तटो पर खडे व्यक्तियो को अपने सदुपदेश रूपी सेतु से मिलाना चाहते थे। वे कैंची नही, सूई थे, जो दरार

---

५ न्याय्यात्पथ. प्रविचलन्ति पद न धीरा.। —(नीतिशतक, ८४)

६ प्रिया न्याय्या वृत्ति —(नीतिशतक, २८)



पड़े हुए दिलो को जोडने का काम करती है, तोडती या काटती नही। जीवनभर वे इस प्रयत्न मे लगे रहे कि स्थानकवासी समाज एक हो, उसमे एकता स्थापित हो। इतना ही नही, वे अन्य सम्प्रदाय के लोगो से भी सहिष्णुता व उदारता के साथ वर्ताव किये जाने के पक्षपाती रहे। स्थानकवासी समाज की एकता के लिए, सगठन की निर्मल भावना से अपने सम्प्रदाय के आचार्य पद को भी नही स्वीकारा। कोटा मे स्थानकवासी, मूर्तिपूजक व दिगम्बर सम्प्रदायो के सन्तो आचार्यो को एक मच पर लाने का उनका प्रयास अविस्मरणीय रहेगा।

"महावीर जयन्ती सभी सम्प्रदायो को एक साथ मनानी चाहिए, क्योकि भगवान महावीर सबके थे"—यह उनका अभिमत था। उन्ही की प्रेरणा से उज्जैन में (स० १९७८) सभी सम्प्रदायो ने मिलकर एक साथ महावीर जयन्ती मनाई।

फूट सदा विनाशकारी होती है[7] और एकता निर्माणकारी। समाज मे परस्पर ऐक्य-भावना के लिए उन्होने कोई कसर नही उठा रखी थी। हमीरगढ मे हिन्दू-छीपो मे चित्तौड, इन्द्रगढ व कोटा आदि मे ब्राह्मण समाज मे जो फूट थी, उसे उन्होंने सदुपदेश से समाप्त किया। पाली-सघ मे वर्षों से चला आ रहा वैमनस्य मुनिश्री की ज्ञान-गगा के प्रवाह मे बह गया। इस तरह के अनेक उदाहरण हैं, किस-किस का सकेत किया जाय।

सद्ज्ञान व सदाचार—दोनो उनमे पूर्ण थे। उनका ज्ञान उनके आचार मे प्रत्यक्ष व प्रतिच्छायित होता था[8]। 'कर्म से सदाचरण व्यक्ति को यशस्वी व लोकप्रिय बना देता है'—यह शास्त्रोक्त वचन[9] उनके जीवन मे चरितार्थ होता दिखाई देता है।

आगमोक्त विधि-अनुसार[10], पाप-कर्म के बन्ध से बचने के लिए, वे सयत जीवन जीते थे। उनका चलना-उठना, बैठना, सोना, खाना, बोलना—सभी यतनापूर्वक होता था।

### ६ सत्य भाषिता

महात्माओ की सत्यभाषिता स्वाभाविक गुण है[11]। वे जो कुछ अन्तर मे है, उसे ही व्यक्त करते हैं। उनके मन, वाणी और कर्म मे एकता होती है[12]। मुनिश्री चौथमलजी महाराज भी जैसा सोचते थे, जैसा सद्ज्ञान उनमे था, उसी के अनुरूप उनकी करनी थी। वाणी और चरित्र मे उनमे एकरूपता थी। यही कारण था कि उनका भाषण बडा प्रभावी होता था। उनके प्रवचन सरल, सरस, सुबोध, सुलझे हुए और गम्भीर चिन्तन से अनुप्राणित होते थे। 'सत्य' के प्रति उनकी निष्ठा उनके निम्नलिखित कथन से स्पष्ट होती है—

"जहाँ झूठ का वास होता है, वहाँ सत्य नही रह सकता। जैसे रात्रि के साथ सूरज नही रह सकता और सूरज के साथ रात नही रह सकती, उसी प्रकार सत्य के साथ झूठ, और झूठ के

---

७ भेदात् विनाश सघानाम् —(महा० भ० शां० पृ० ८१, ८५)

८ नाणेण विणा न हुंति चरणगुणा। —(उत्त० सू० २८, ३०)

९ सुभासियाए भासाए सुकडेण य कम्मुणा।
पज्जण्णे कालवासी व जस तु अभिगच्छइ॥ —(ऋषिभासित—३३, ३४)

१० जय चरे जय चिट्ठे, जय आसे जय सए।
जय भुजतो भासतो, पाव कम्म न बधई॥ —(दशवै० ४, ८)

११ मुखे सत्या वाणी, (नीतिशतक, ६५)

१२ मनस्येक वचस्येक कर्मण्येक महात्मनाम्। —(चाणक्यनीति)





साथ सत्य का निर्वाह नही हो सकता। एक म्यान मे दो तलवारें कैसे समा सकती हैं ?" ठीक भी है, जैन 'दिवाकर' का असत्य रूपी रात से मेल रह भी कैसे सकता है ?

वे एक बार जो कह देते, उसकी रक्षा करते। एक घटना यहाँ प्रासंगिक होगी। एक बार मुनिश्री ने कुछ भक्तो की प्रार्थना पर 'उदयपुर' पधारने की स्वीकृति दे दी। बाद मे कुछ लोगो ने वहाँ न आने का अनुरोध किया। उन लोगो का कहना था कि प्रवचन मे जनता नही आएगी, जिन-शासन तथा मुनिश्री की अवमानना होगी। किन्तु महाराजश्री ने स्पष्ट कहा—"मेरे प्रवचन मे जनता आएगी या नही, इस आशका से मैं कभी चिन्तित नही होता। मेरे मुख से जो शब्द निकल गए हैं, मुझे उनका पालन अवश्य करना है।" इस पर उन लोगो ने कहा—"हमारा सघ आपका विरोध करेगा।" पर महाराजश्री ने पुन अपना आत्मविश्वास दोहराते हुए कहा—"किसी विरोध से मैं भयभीत होने वाला नहीं। हम तो उग्र परीषहो से भी नही घबराते।"

कहते हैं, महात्मा के मुख से जो वचन निकल जाता है, वह सत्य हो जाता है। प्रकृति भी सन्तो के कहे वाक्य की सत्यता की रक्षा करती है। एक बार इन्होने रतलाम मे (स० १९७८ में) एक आदिवासी मरणासन्न युवक के अच्छे होने की मंगल-कामना व्यक्त की थी, और आश्चर्य की बात है कि वह युवक अच्छा हो गया था।

### ७ विद्वानो तथा पूज्यो का आदर

मुनिश्री जी सभी विद्वानो तथा वरिष्ठ साधुओ के प्रति आदरभाव बरतते। ससारी पक्ष की माता श्री केसर बाई का इनके जीवन-निर्माण मे अपूर्व योगदान था। मातृ-उपकार के प्रति मुनिश्री सद विनम्र, कृतज्ञ और आदर-भाव युक्त रहे।

### ८ कीर्ति रक्षा

सत्पुरुष अपनी सत्पुरुषता की रक्षा हेतु सतत प्रयत्नशील रहता है। मुनिश्री भी अपने श्रामण्य की रक्षा हेतु हमेशा चेष्टावान रहते। श्रामण्य का मूल समता[13] मुनि का मूल ज्ञान[14]—ये दोनो मुनिश्री में अनुपम थे।

साधु-पुरुष सामान्य गृहस्थ की अपेक्षा अधिक साधनामय होता है। साधु का जीवन निरन्तर आत्मिक साधना की लौ मे पल-पल विसर्जित होता रहता है। मुनिश्री भी जीवन का एक-एक क्षण निरर्थक न खोते। स्वाध्याय मे लीन रहते, प्रवचन करते, तत्व-चर्चा करते, चतुर्विध सघ की उन्नति हेतु जो कुछ कर सकते करते—ये ही सामान्यत उनकी दिनचर्या थे। कोई उन्हें आराम करने के लिए कहते, तो वे उत्तर देते—"साधक के लिए आराम कैसा ? हम श्रमण हैं, श्रम हमारा कर्तव्य है।" निन्दा, विकथा और अनर्गल व्यर्थ की बातो की ओर ध्यान लगता न था। कदम-कदम पर आत्मोदय ही उनका चरम लक्ष्य था। ७४ वर्ष की आयु मे भी उनका ३-४ घण्टे निरन्तर जप-ध्यान चिन्तन प्रतिक्रमण करना और उस समय नींद को एक पल भी न आने देना आश्चर्य-जनक है।

---

१३ समयाए समणो होइ —(उत्त० सू० २५. ३१)
१४ नाणेण य मुणी होइ —(उत्त० सू० २५. ३१)

